तिथि मिथुन तथा कन्यालग्न भद्रातिथि कर्कलग्न जयातिथि कुम्भ एवं सिंहलग्न रिक्तातिथि धनलग्न भद्रातिथि मिथुनलग्न जयातिथि मकरलग्न पूर्णातिथि एही तिथि एवं लग्नमे रोगोत्पन्न होनेसे रोगीका निश्चय विरुद्ध होता है एवं मंगलवार कृत्तिकानक्षत्र नन्दातिथि बुद्धवार अश्लेषा नक्षत्र भद्रातिथि बृहस्पतिवार मघानक्षत्र जयातिथि शुक्रवार धनिष्ठानक्षत्र रिक्तातिथि शनिवार भरणी नक्षत्र पूर्णातिथि ए समस्त योगमे रोगोत्पत्ति होनेसे रोग असाध्य होता है ॥१२७॥१२८॥

## अथ दूतलक्षणम् ॥

आतुरोपक्रमार्थी च दूतो याति भिषग्गृहे ॥ तस्य परीक्षणं कार्य्यं येन संलक्ष्यते गदाः ॥१३३॥ एको वा गच्छते दूतो गृहीत्वा वंशयष्टिकां ॥ मरणं तस्य जानीयाद्दिवसे सप्तमे तथा ॥१३४॥ एको वा गच्छते दूतो ब्रवीति च पुनः पुनः ॥ लिखितं मरणं तस्य यामे केन च निश्चितं ॥१३५॥ द्वौ त्रयश्चैव चत्वारः स्त्री बालवृद्धषण्डकाः दुष्टवाक्यप्रवक्तारो रक्षाग्नियमदिक्स्थिताः ॥१३६॥ शस्त्रास्त्रपाणिधारिणो भस्मपाषाणास्थिसमाश्रिताः ॥ एवं नगच्छेत्तु भिषक् यशः प्राप्तिर्न विद्यते ॥१३७॥ ॥

आतुरोपक्रमार्थी अर्थात् आतुरका चिकित्सार्थी दूत वैद्यगृहमे गमन करै सोई दूतका परीक्षा करनेसे रोग लक्षित होता है सो कहते हैं एक दूत वंश लगुड ग्रहण कर्के वैद्यसमीपमे गमन करनेसे सप्तमदिवसमे आतुरकी मृत्यु होती है एवं एक दूत वैद्यसमीप होके बारम्बार भाषण करै तदा एक प्रहरमे निश्चय मृत्यु होय द्वय २ अथवा त्रय ३ किम्वा चत्वारः ४ स्त्री बालक और वृद्ध तथा नपुंसक दक्षिण वा अग्नि अथवा नैऋत्य दिक्मो स्थित होके दुष्टभाषण करै और शस्त्र अस्त्र एवं भस्मधारी पाषाण और अस्थि समाश्रित एतत्समस्त दर्शन होय तदा वैद्य यशाभाव ज्ञान करके गमन न करै ॥१३३॥ ॥१३४॥१३५॥१३६॥१३७॥

षंडांधमूढबधिरंरुजपीडितंवाबालं स्त्रियंचवि कलंत्रिषितंचदीनं॥ श्रांतंक्षुधातुरमपि भ्रमितंच जीर्णंदूतंनशस्तमपिवेदविदोवदन्ति॥१३५॥ अ ग्रभागेपिचायुष्यंकष्टंपृष्ठविभागतः॥ वामेचशि रसःपीडामृत्युर्भवतिदक्षिणे॥१३६॥ खरोष्ट्रमहि षारूढःप्लुतगद्गदरुक्षवाक्॥ पाखण्डीस्त्रीचरो गार्तोनशस्तोदूतकर्म्मणि॥१३७॥ नपुंसकस्त्रीव हवश्चनग्नाःपाशायुधाःपाणिवृषाणिनोवा॥ सि तेतरैश्चापिपटैर्वृताङ्गाःस्निग्धार्द्रदेहास्तृणखंडि नश्च॥१३८॥ सन्यासिनःपाणिविमर्द्दकाश्च घ्राण स्पृशःप्रस्तरभेदिनश्च॥ नखद्विजोष्ठाङ्गकघर्ष- शीलाःशोकाकुलाश्चापिगदाभिभूताः॥१३९॥

नपुंसक अंध मूर्ख बधिर रोगी बालक स्त्री विकलतषा युक्त खेद विशिष्ट क्षुधातुर मत्त जीर्ण देह एतत्समस्त दूतकर्म्ममे प्रशस्त नहीं है सो वेदद्वारा उक्त हुआ वैद्यके अग्रभागमे स्थित होके कुश लउच्चारण करैतो आयुवृद्धि एवं पृष्टभागमे कष्ट वामभागमे शिर पीडा दक्षिणभागद्वारा मृत्यु खर उष्ट्र महिष इन्केऊपर आरूढ आर्द्र गद्गद दुष्टवचनयुक्त पाषण्डी स्त्री रोगार्त्त ये दूतकर्म्ममे शुभ नहीहै नपुंसकस्त्रीसमूह एवं नग्नरहै पाशादियुक्त अर्थात् फां सी शृङ्ग युक्त सितसे इतरवस्त्र अर्थात् स्वेत वस्त्र विहीन आ- च्छादित स्निग्ध एवं आर्द्र देह त्रिणषण्डी संन्यासी करमर्द्दनशी ल घ्राणेन्द्रियस्पर्शशील प्रस्तरभेदी नखदन्त अर्द्धाङ्ग घर्षण- शील शोकाकुल गदाभिभूत अर्थात् पीडित।३५।३६।३७।३८।३९

चर्म्मादिहस्तापरिषेककाले तथैवभोज्यस्यनिशा सुचापि॥ पृष्टप्रदेशेदिशिचापियाम्या मत्युच्चभागे भिषजांविशेषात्॥१४०॥ दूताःसमायान्तिनिरर्थमे ते विपर्य्ययाव्याधितप्रश्नतोवा॥ वैद्यस्यगेहेनहित स्यदृष्टाजीवस्थितिर्ज्ञानिभिरत्रमुख्यैः॥१४१॥ आ

द्रीम्लेषामघामूलज्येष्ठासुभरणीषुच ॥ उपसर्प्पं
तियेवैद्यंदूतास्तेचापिगर्हिताः ॥ १४२ ॥ शुक्लाम्बरा
फलकरा दूताश्च प्रियवादिनः ॥ अद्वितीयाश्च
भक्ताश्चवैद्याह्वानेप्रपूजिताः ॥ १४३ ॥ * ॥ ॥

हस्तमेचर्म्मविशिष्ट एवं परिषेककाल और भोजनकाल तथा रात्रि समयमे वैद्यके पृष्ठ प्रदेश एवं दक्षिण दिशामे स्थित होके और ऊर्द्ध्व भागमे स्थित होके प्रश्न करै एतादृशदूतके आगमन से अर्थ प्राप्त नहीं होत्ता एवं आतुरके प्रश्नसे विपरीत भाव होता है वैद्य के गृहमे एतादृशदूतप्राप्त होनेसे ज्ञानी मुख्य द्वारा सोई रोगी का कल्याण नहीं होता आर्द्रा आश्लेषा मघा मूल ज्येष्ठा भरणी एही नक्षत्र मे जो वैद्यके आह्वानमे गमन करते हैं सो निन्दित होते हैं शुक्लवस्त्र आच्छादित करमे फलयुक्त प्रियवादी अद्वितीय भक्त एतादृशदूत वैद्य के आह्वानमे गमन करने से पूजित होते हैं ॥ १४० ॥ १४१ ॥ १४२ ॥ १४३ ॥

## अथ वैद्योत्तमशकुनानि

भेरीमृदङ्गमृदुलहल्लशंखवीणावेदध्वनिर्मधुरम
ङ्गलगीतघोषाः ॥ पुत्रान्विताचयुवतीसुरभीसव
त्साधौताम्बरश्चरजकोभिमुखप्रशस्तः ॥ १४५ ॥
राजाविप्रःसुहृद्वेश्याकुमारीवरवर्णिनी ॥ दधिचन्द
नदूर्वाश्च गजाश्वसुरभीरषाः ॥ मद्यंमांसंमधुच्छ
त्रंचामरास्तदर्प्पणाः ॥ गोरोचनलतापुष्पवस्त्रालं
करणानिच ॥ १४६ ॥ रौप्यताम्रमणिस्वर्णप्रतिमागो
मयध्वजाः ॥ मृत्तिकाशस्त्रशाकानि घृतमीनप्रदीप
काः ॥ १४७ ॥ फलंवर्द्धायनंवीणापंकजानिनृपाशनं ॥
दृष्ट्वैतानिनरःकुर्य्याद्दक्षिणेनविशेषतः ॥ १४८ ॥

भेरी मृदङ्ग शंख वीणा मादल पुत्र विशिष्टा युवती वत्स युक्ता गौ वेदध्वनि मंगलगीत शब्द धौत वस्त्र विशिष्ट रजक राजा ब्राह्मण मित्र वेश्या कुमारी उत्तमास्त्री दधि चंदन दूर्वा हस्ती अश्व गौ

वृष मद्य मांस मधु छत्र चामर दर्प्पण गोरोचना लता पुष्प वस्त्र आभूषण रौप्य ताम्र मणिस्वर्ण प्रतिमा गोमय पताका मृत्तिका शङ्ख शाक घृत मत्स्य प्रज्वलित दीप पक्क फल कमल सिंहासन एतत्सम्पूर्ण वस्तु वैद्यके अग्रभागमे अथवा दक्षिणभागमे दृष्ट होनेसे समस्तकार्य्य सिद्धि होती है।।४४।।४५।।४६।।४७।।४८।।

अथ वैद्यस्य निषिद्धशकुनानि

तृणतुषफणिचर्म्माङ्गारकर्प्पासपङ्कैर्लवणगुड वसास्थिक्लीवतैलौषधाश्च ॥ रिपुविटसितधान्यं व्याधिमद्भक्ततक्रैः पतितजटिलमुण्डोन्मत्त वातैर्नसिद्धः ॥१४९॥ रजोभस्मतुषांगारगुडतैल खलोपलाः ॥ गुर्व्विणीतैलस्निग्धाङ्ग नग्नमुण्डरजस्वलाः ॥१५०॥ मुक्तकेशास्थिकर्प्पासमार्ज्जारोरगपन्नगाः ॥ रोदनंदहमानस्यवाहनस्य पलायनम् ॥१५१॥ द्वारघातोदृशासंयोविलम्बः पाणिपादयोः ॥ एतानि दुर्न्निमित्तानि वर्ज्जनीयानि सर्व्वदा ॥५२

तृण तुष सर्प्प चर्म्म अंगार कर्प्पास पंक लवण गुड चर्ब्बी अस्थि नपुंसक तैल औषध शत्रु विष्ठा कृष्ण धान्य व्याधियुक्त तक्र पतित जटिल निष्केश मस्तक उन्मत्त रज भस्म भूसी अंगार गुड तैल खल पाषाण गुर्व्विणी तैल द्वारा स्निग्धाङ्ग नग्न रजस्वला मुक्तकेश अस्थि कर्प्पास मार्ज्जार सर्प्प पन्नग रोदन पुरीषोत्सर्ग वाहनका पलायन द्वारघात अर्थात् द्वारमे हिंसादि घात नेत्रहीन पाणि पाद स्तम्भ एतत्समस्त दुर्न्निमित्त को त्याग करके वैद्यवर चिकित्सार्थ गमन करै ।।१४८।।१४९।।१५०।।१५१।।१५२।।

अथ नक्षत्रे मृत्युरोगनिवृत्योर्लक्षणम् ॥

स्वातीश्लेषारौद्रपूर्व्वासुशाक्रे रोगोत्पत्तिर्ज्जायते यस्य पुंसः ॥ तद्भेषज्यं नैव देयं कदापि ज्ञात्वा मृत्युं वैद्यराजेन पुंसा ॥१५३॥ व्याध्युत्पत्तिर्यस्य पौष्णे समैत्रे प्राणत्यागं जायते तस्य कृच्छ्रात् ॥

वैश्वेसौम्येरोगमुक्तिस्तुमासाद्विंशत्यास्याद्वा
सराणांमघासु ॥१५४॥ पक्षाद्धस्तेवासवेसद्वि
दैवेमूलाश्विन्योरग्निधिष्ण्येनवाहात् ॥१५५॥

स्वाती अश्लेषा आर्द्रा पूर्वा ज्येष्ठा एहीनक्षत्रों मे जिस मनुष्यको रोगोत्पत्ति होता है सोई मनुष्य को वैद्यत्याज्य करैं और रेवती अनुराधामे व्याधि उत्पत्ति होनेसे बहुकष्टद्वारा प्राण त्याग होता है उत्तराषाढ मृगशिरामे रोग होनेसे मास पर्य्यन्त द्वारा व्याधिसे मुक्ति होता है मघाजनित रोग विंशति २० वासर मे त्याग होता है हस्त धनिष्ठा विशाखा इत्यादि नक्षत्र मे रोगोत्पत्ति होनेसे पंचदश १५ वासरपर्य्यन्तसे रोगत्याग होता है एवं मूल अश्विनी कृत्तिका मे नव ९ वासरमे रोगत्याग होता है ॥१५३॥१५४॥ १५५॥ ॥

## अथषट्त्रिद्विमासिकमृत्युलक्षणम् ॥

लक्ष्यंलक्ष्यंचिकित्सकेनमनसाशुद्धस्यभानोश्चतत्॥
क्षीणोदक्षिणपश्चिमोत्तरपुरःषट्त्रिद्विमासैककम्
॥१५६॥छिद्रंमध्यगतंदिनार्द्धमपिचेदायुःप्रमाणंध्रु
वं॥सर्वज्ञैःपरिभाषितंस्फुटतरंदृष्टोमहाप्रत्ययः॥५७

जिस मनुष्यों को शुद्ध सूर्य्यका दक्षिण पश्चिम उत्तर पूर्व भागक्षीण दर्शन एवं मध्यगतछिद्रदर्शन होता है सोई मनुष्यका क्रमसे षण्मास अथवा त्रिद्वि एकमास और अर्द्ध दिन आयुःप्रमाण चिकित्सक द्वारा स्पष्टज्ञातव्य है सो ज्ञानी योगियों से भाषित हुआ॥ ५६॥५७॥

## अथसप्ताहेनमृत्युलक्षणम् ॥

धाराबिन्दुसमंयस्य पततेचमहीतले॥ सप्ता
हाज्जायतेमृत्युःकालज्ञानेनभाषितम्॥१५८
प्रतापेनविनिर्मुक्तःक्रुद्धभाषीनिरुद्यमः॥षण्
मासेनतुसन्देहःसगच्छेद्यमशासने॥१५९॥

जिस मनुष्यको अग्निकणावर्षाविन्दुसदृशपृथ्वीतलमे पतनहोना दर्शन होता है सोई मनुष्य की मृत्यु सप्तदिवसमे होती है कालज्ञानद्वारा उक्त हुआ और जिस मनुष्यका प्रतापहीन एवं क्रुद्धभाषण उद्यमहानि होय सोई मनुष्य षणमासमे मृत्यु प्राप्त होते हैं ॥१५६॥१५७॥*॥

वर्णहीनश्चकामेनस्वादेनैवतथैवच॥ त्रि
भिर्मासैश्च सोजीवेत्सगच्छेद्यमशासने॥
॥१५८॥ अशक्तःपाण्डुवर्णश्चबहुनिश्वाससं
युतः॥ मलञ्चपततेनित्यंमासमेकंसजीवति॥ ५९
काम एवं स्वाद् तथा वर्णहीन होनेसे मनुष्यका मृत्यु त्रिमास
मेहोतीहै पराक्रमहीन एवंपाण्डुवर्ण शरीर बहुश्वासयुक्त
नित्यबहुमल त्यागहोनेसे एकमासजीवितरहताहै। ५८।५९

अथाब्दिकमृत्युलक्षणम्

जिह्वाकृष्णाभवेद्यस्यमुखंवाकुंकुमारुणम्॥ ई
दृशंलक्षणंयस्यतस्यमृत्युर्नसंशयः॥१६०॥ कु
ण्डलीपीड्यतेयस्यवातेनहनुबंधनं॥ आहारो
दह्यतेतेनसवर्षेणविनश्यति॥१६१॥ मूलेवृक्ष
स्यशाखांवास्फुलिङ्गोवह्निसन्निभः॥ प्रभाति
खड्गिर्मासैस्समानवोम्रियते ध्रुवम्॥१६२॥
जिसमनुष्यका जिव्हाकृष्णवर्ण और मुख कुंकुम सदृश होताहै
सोईमनुष्यकी मृत्युध्रुवहोती है कुण्डलीपीड्यमाना और वात
द्वाराहनुबंधनहोनेसे तद्वारा आहारका अपक्कताहोके वर्षपर्य
न्त मेमनुष्यकी मृत्युहोती है वृक्षकेमूल एवंशाखामे अग्निकणा
सदृशदर्शनहोनेसेषट्मासपर्य्यन्तमृत्युहोतीहै॥६०।६१॥६२॥
यस्यरेतोमलंमूत्रंक्षुतयुक्तंमलन्तुवा॥ इहै
कदाभवेद्यस्यअब्दंतस्यायुरिष्यते॥१६४॥
जिन्कावीर्य्य विष्ठा मूत्र छींकके सहित मलयुक्त होताहै अर्थात्
स्वभावसे अन्यथा होके एककालमेनाना प्रकार दर्शन होताहैसो
ई व्यक्ति एकवत्सर पर्य्यन्त जीवित रहताहै॥१६४
यस्यवैभुक्तमात्रस्यहृदये वर्द्धतेक्षुधा॥ जा
नीयादन्तवर्षेचसगतायुर्नसंशयः॥१६५॥
जिन्के भुक्तमात्र हृदयमे क्षुधाउत्पन्न होतीहै तस्य वत्सरान्त
न होनेसेमृत्युहोतीहै संशयनहीं॥ १६५॥

अथअर्द्धरात्रमृत्युलक्षणम्॥

शक्रायुधंचार्द्धरात्रे दिवा ग्रहणकस्तथा॥ दृ
ष्टमात्रेणसंक्षीणमायुर्जीवितमात्मवित्॥१६६॥

अर्द्धरात्रमेइन्द्रधनुः दर्शन एवंदिवामेचन्द्रग्रहण दर्शन एही प्रकार दृष्टमात्रसे आयुक्षयहोना है॥१६६॥

नासिकावक्रतामेतिकर्णयोरपिउन्नतिः॥नेत्रे
वाष्पसरेत्यस्यतयोरेवंसमुन्नतिः॥१६७॥॥

आरक्तमेतिवक्त्रञ्चजिह्वाह्रस्वायतेयदा॥तदा
प्राज्ञोविजानीयान्मृत्युमासिकमाप्नुयात्॥१६८

नासिकाका वक्रता कर्णकाउन्नति नेत्रकाबाष्प निःसरण एवं नेत्रकाउन्नतिरक्तवर्णमुख जिह्वाका ह्रस्वता एही सकलचिन्हजिन्का होय तस्यमृत्युएकमासकेमध्यमे होती है॥१६८॥

पिधायकर्णनिर्घोषंनशृणोति निरन्तरं॥ नप
श्येच्चक्षुषोर्ज्योतिर्यस्यआसन्नजीवितं॥१६९

कर्णमेसर्व्वदाशब्दबोधहोके निरन्तरश्रवणनहींकरते एवं नेत्र ज्योतिनाशहोतीहै एही रूपलक्षणदर्शनकरनेसेमृत्युहोतीहै

दीपनिर्व्वाणगन्धस्यसुहृद्वाक्यमरुन्धतीं॥ १६९
नजिघ्रन्तिनशृण्वन्तिनपश्यन्तिगतायुषः॥१७०

दीपनिर्व्वाणगन्धसुहृद्व्यक्तिकावाक्यएवं अरुन्धतीनक्षत्रजोव्यक्तिआघ्राणश्रवणएवंदर्शननहींपातेतिन्कोआयुहीनजानना॥७०

अथसद्योमृत्युलक्षणम्॥

शक्त्यावानरयानस्थोयोगन्तुर्दक्षिणां दिशं॥ स्व
प्नेप्रयातितस्यापिमुहूर्त्तेमृत्युर्नमुञ्चति॥१७१॥

जो व्यक्ति स्वसामर्थ्यपूर्व्वकवानरआरूढहोके दक्षिणदिक्मेभ्रमण करे एतादृशरूपस्वप्नमेदर्शनकरनेसे मुहूर्त्तमध्यमृत्युहोतीहै॥७१

नग्नंक्षपणकंस्वप्नेदृश्यमानंमहाबलं॥ एक
ह्वावाह्निकन्तस्यविद्यान्मृत्युमुपस्थितं॥१७२॥

नग्नलज्जाहीन महाबलीपुरुषस्वप्नमेदृश्यमानहोनेसे ए

क कि म्वा ह्य दिवसमे मृत्यु होती है सो जानना ॥१७२॥ * ॥

सूर्य्योदयेशिवायस्यक्रोशमायातिसन्मुखं॥
विपरीतंपुरीषम्वासद्यो मृत्युंसगच्छति॥१७३॥
सूर्य्योदयसमयमेश्रृगालआक्रोशकर्केजिन्केसन्मुखआवेअथवा यदि अतिशय विष्ठानिर्गतहोयतस्यसद्यमृत्युहोती है॥७३

## अथदशाहेमृत्युलक्षणम्॥

यस्यवैमूत्रनमूहूर्स्यकूपोपमविशुष्यति॥पति
तस्यजलंपेयंदशाहंसोपिजीवति॥ १७४ ॥
जो व् क्ति का अवसार होके क्रमसे कूपकेसदृशमुखशुष्क होय एवंपतितकाजलपान करै सोई व्यक्ति दशदिवसपर्य्यन्तजीवनधारणकरतेहैं॥१७४॥

केशाङ्गारस्तथाभस्मशुष्कगाननतथानदी॥दृ
ष्टास्वप्नेदशाहेतुमृत्वेकादशकेदिने॥१७५॥
केश अङ्गार भस्म एवं शुष्कनदीस्वप्नमेदृष्टहोनेसेदशदिवस अतीत एकादश दिवसमेमृत्युहोती है ॥७५॥

## अथत्रैवार्षिकमृत्युलक्षणम्॥

याम्यनासापुटेयस्यवायुर्यातिदिवानिशि॥त
थान्तमेवंतस्यायुःक्षयेदब्दत्रयेणहि॥१७६॥
दक्षिणनासापुटमेजिनका वायु दिवारात्रि वहमान होता है तिन्का आयुःक्षयहोके त्रिवत्सरकेमध्यमेमृत्युहोती है॥७६

## अथद्वैवार्षिकमृत्युलक्षणम्॥

अकस्मात्वीक्षितयज्ञे पुरुषंकृष्णपिङ्गलं॥
अस्मिन्क्षणेतदरूणात्तसजीवेत्वत्सरद्वयं॥१७७॥
अकस्मात्यज्ञसमयमेयज्ञकुण्डद्वाराकृष्णवर्णवापिङ्गलवर्ण अथवा उभयवर्ण युक्तपुरुष अथवाअर्द्धनारीश्वर एवंनृसिंहादिमूर्तिदर्शनहोयतो सोई पुरुष द्वयसंवत्सर पर्य्यंतजीवित रहके उपरान्तमृत्युहोती है ॥१७७॥

## अथदशमासिकमृत्युलक्षणम्॥

अरश्मिविघ्नसूर्य्यस्यवह्नेश्चैवं मलीनता॥ज्ञा
तकाद्दशमासास्तुततोर्द्धं नतुजीवति॥१७८॥
रश्मिहीन अर्थात् किरणहीन नानाविघ्नयुक्त सूर्य्य एवंमलिनता युक्त अग्निदर्शनकरनेसेदशममासकेऊर्ध्व मृत्युप्राप्तहोतीहै ७८

अथाष्टमासिकमृत्युलक्षणम्॥

गन्धपुष्पांशुकैर्मांसैः स्वंतनुं भूषितंनरः॥यःप
श्येत्स्वप्नसमयेसोऽष्टौमासांस्तुजीवति॥१७९॥
चन्दन पुष्प वस्त्र एवंमांसयुक्त निजशरीरभूषितस्वप्नसमयमेजोदर्शनकरतेहैं सोव्यक्तिअष्टममासावधिजीवित रहके मृत्युप्राप्तहोतेहैं॥१७९॥

अथषाण्मासिकमृत्युलक्षणम्॥

इन्द्रनीलनिभंव्योम्निनागवृन्दं यदीक्ष्यते॥इत
स्ततःप्रसरणंषण्मासंसनतुजीवति॥१८०॥
जोव्यक्तिआकाशमेनील आभा विशिष्ट एवं इतस्ततः विस्तृत सर्पसमूहकोदर्शनकरतेहैं सोईव्यक्तिषट्मासजीवितरहतेहैं ८०

सदाचोदरपूर्णस्तुवारीच्छाचदिवानिशि॥
प्रत्यक्तश्चचतुःपञ्चपश्चात्षण्मासजीवति॥१८१॥
सर्व्वदाजलाहारमे उदरपरिपूर्णरहतेहैं अथच दिवा रात्रि जलपानमेइच्छाहोतीहै सोईव्यक्तिकायदिचतुर्थ किम्वापञ्चमास अतीतहोयतथापि षण्मासमेमृत्युहोतीहै॥१८१॥

वेत्तिनीलानिवर्णस्यकटुम्लुलवणस्यच॥अक
स्मादन्यथाभावंषण्मासेनहिमृत्युभाक्॥१८२॥
जोव्यक्तिकाशरीर नीलवर्णहोताहै एवं कटुअम्लु लवण इत्यादिद्रव्यकेआस्वादनका अन्यथाभावप्राप्तहोताहै सोई व्यक्तिका षण्मासमेमृत्युहोतीहै॥१८२॥

द्रुतमारूढशकटःस्त्रीवन्तोयस्यमस्तकः॥प्रया
तियातितस्यायुःषण्मासाच्चपरिक्षयः॥१८३॥
अतिसत्वरगतिसे शकटआरोहण स्त्रीचिन्ह युक्त मस्तकव्यक्ति

जिन्केसन्मुखआवागमनकरतेहैं तस्यषण्मासमेमृत्युहोतीहै१८३

निजास्यप्रतिबिम्बं हिनीरदाम्बुदर्पणे॥उत्त
माङ्गंयोनपश्येत्तु षण्मासेनविनश्यति॥१८४॥
अपनाप्रतिमूर्त्ति मुख एवं मस्तक मेघजलमे अथवादर्पणादिमे
जिसमनुष्यकोदर्शननहीं होता तस्यषण्मासमेमृत्युहोतीहै १८४

पांशुराशिञ्चवल्मीकं यूपखण्ड मथापिवा॥ योऽव
रोहतिनौस्वप्नेसषष्ठेमासिनश्यति॥१८६॥ ॥
धूलिसमूह दीमक कीटकृत मृत्तिका स्तम्भयाग स्तम्भयष्टि-
और नौका एही सकलोपरि जो व्यक्ति स्वप्नमे आरोहण करते
हैं तस्य षष्ट मासमे मृत्यु होतीहै ॥१८६॥

रासभारूढमात्मानं तैलाभ्यङ्गञ्चखण्डितं॥ नि
यमेनस्वाश्रमेचेत्स्वप्नेपश्येत्सपूर्व्वयान्॥१८७
शमनन्तत्सुतम्वापियः पश्येत्स्वप्नगोचरे॥हता
ङ्गंशुष्ककाष्ठानिषष्ठेमासिननिष्ठति॥१८८॥ ॥
अपनेआत्माकोगर्द्धभारोहण एवंतैलाभ्यङ्ग और छिन्नाङ्ग एही नि
यमसे स्वालयद्वारास्वप्नमेसाक्षात्दर्शन एवं पूर्व्वोक्त गोधादि आरो
हणऔरशमन किम्वाशमनपुत्रकासाक्षात् दर्शन एवंछिन्नाकृति
शुष्ककाष्ठस्वप्नमेदृष्टहोनेसेसोईव्यक्तिकाषट्मासमेमृत्युहोतीहै ८७ ८८

लौहदण्डधरंकृष्णं पुरुषंकृष्णपिन्धनं॥ स्व
यमग्रस्थितंपश्येत सोपिमृत्युप्रजायते॥१८९
लौहदण्डधारीकृष्णवर्णपुरुष स्वयं कृष्णवस्त्र परिधान करके अ
ग्रस्थित स्वप्नमेदर्शनकरैतो षण्मासमे मृत्युहोतीहै ॥१८९॥ ॥

## अथपञ्चमासिकमृत्युलक्षणम्॥

सामर्थेवानिधुवने ध्वान्तान्तेक्षोभिचेन्मनः॥ नि
श्चितंपञ्चमेमासिधर्म्मराजातिथिर्भवेत्॥१९०॥
स्वसामर्थमेरमणी रमणान्ते यदि अन्धकार दृष्टहोके क्षोभितहोय
तोसोई मनुष्यका पञ्चममासमे शमनावासमे अतिथिहोताहै ९०

पृथिवीदूर्भवेद्यस्य पदंखण्ड पदाकृतिः॥

पार्श्वेवाकुंडमेवापिपञ्चमासंसजीवति॥१९१॥

अकस्मात् वास्वप्नमेजो व्यक्तिपृथ्वीको द्विखण्ड वा चतुर्थांश अथवापार्श्वदेशमेकुण्डाकृतिदर्शनहोयसोई व्यक्तिपञ्चमासजीवितरहतेहैं ९१

पुस्तते भक्षते वापि पिशाचखरराक्षसैः॥भूतैः
प्रेतैःश्वभिःसिंहैर्गोमायुगृध्रशूकरैः॥१९२॥शर
भैःशलभैःसैनैरुष्ट्रैरश्वतरैर्व्वकैः॥ स्वप्नेसंजी
वितंत्यक्त्वावर्षान्तेयममीक्षते॥१९३॥ ॥

वृक्षारोहण और भक्षण अथवा पिशाच राक्षस गर्धभ भूत प्रेत कुक्कुर गृध्र सिंह शृगाल शूकर ऊंट फणिगणसेन अर्थात् वाज घोटकखच्चर एवं बक इत्यादि द्वारा स्वप्नमेजीवनाश दर्शन होनेसे मनुष्य वत्सरान्तमे यमदर्शनकरतेहैं॥१९२॥१९३॥

काकविट्सदृशोयस्य पांशुवर्षासमोमलः॥स्व
च्छायामन्यथापश्येत्यःसजीवतिपञ्चमम्॥१९४

काक के विष्ठाके सदृश एवं धूलिवर्षणकेसदृश जोव्यक्ति विष्ठा त्यागकरतेहैं अथवा स्वच्छाया अन्यथा दृष्टहोनेसे पञ्चमासाधिकजीवितरहतानहीं॥१९४॥

## अथत्रिमासिकमृत्युलक्षणम्॥

प्रत्यूषस्यापियस्याशुहृदयंयस्यशुष्यति॥चर
णौचकरेवापित्रिमासंतस्यजीवनं॥१९५॥ ॥

प्रभातकालमेजिन्काहृदय चरण एवं हस्त शुष्कहोताहै सोई व्यक्ति त्रयमासपर्यन्तजीवितरहतेहैं॥१९५॥

अनिद्रोविद्युतंदृष्ट्वादक्षिणांदिशमास्थितां॥तद्दे
कोपिधनुर्व्वापिजीवितन्त्वत्रिमासिकं॥१९६॥

अनिद्रामेविद्युतदर्शनदक्षिणांशमेयदिहोय तत्काल धनुष दर्शन करनेसे त्रयमासजीवितरहके मृत्युहोतीहै॥१९६॥

## अथसार्द्धमासिकमृत्युलक्षणम्॥

द्व्यहोरात्रंत्र्यहोरात्रंवायुर्व्वहतिसन्ततः॥सार्द्ध
कमासात्तस्यापिजीवितंकिलहीयते॥१९७॥

मनुष्यसम्बन्धमे यस्य नासादिपुटद्वाराद्रूपकिम्वात्रपदिवारा त्रिपर्य्यन्त यदि वायु निरन्तर प्रबलरूपसे वह मान होय तो सोई व्यक्तिका अर्द्धाधिक एकमास अर्थात् पञ्चचत्वारिंशद् दिनरात्र जीवित रहके तदनन्तर मृत्यु होती है ॥१९७॥

अथ मासिकमृत्युलक्षणम्॥

करावरुद्धः श्रवणं न शृणोति न च ध्वनिम्॥ स्थू
लं कृशं कृशं स्थूलं तदा मासानुवर्त्तते ॥१९८॥

जिन्का अकस्मात् हस्त अवरोध होता है एवं श्रवणमे शब्द श्रवण नहीं होता है एवं स्थूल व्यक्ति कृश और कृश व्यक्ति स्थूल दर्शन होता है सो ई व्यक्ति एक मासके मध्यमे पञ्चत्वप्राप्त होता है अर्थात् मृत्यु प्राप्त होता है ॥१९८॥

कालीं कुमारीं यः स्वप्ने बद्धीयात् बहुपाशकः॥
समासेन स मीक्षेत नगरीं शमनोषिताम्॥१९९॥

जो व्यक्ति कृष्णाङ्गी कुमारी को बहु रज्जुसे बन्धन करके स्वप्नमे दर्शन करते हैं सो ई व्यक्ति एकमासके मध्यमे शमन नगरको गमन करते हैं ॥१९९॥

घृते तैले दर्पणे च तोये वा तनु वानरीम्॥ यः प
श्येद् शिरः स्कन्धं मासादूर्द्ध्वं न जीवति ॥२००॥

घृत तैल दर्पण एवं जलमे वानरी का शरीरदर्शन अथवा शिरोहीन स्कन्धदर्शन करनेसे एकमासके ऊर्द्ध्व बचता नहीं अर्थात् मृत्यु प्राप्त होता है २००

अथ पञ्चदिवसे मृत्युलक्षणम्॥

यो न पश्येन्निजच्छायां दक्षिणाशां समाश्रिताम्॥
दिनानि पञ्च जीवात्मा पञ्चत्वं तत्र पश्यति सः॥२०१॥

जो मनुष्य अपनी छाया दक्षिण दिग्मे अर्थात् दक्षिणभागमे सम्यक् प्रकारसे दर्शन करै सोई व्यक्ति पञ्चमदिवस जीवित रहके पञ्चत्व प्राप्त होता है ॥२०१॥

नरो यो वानरारूढो प्रयाति पश्चिमां दिशं॥ स्वप्ने
सोऽन्हा पञ्च मे न पश्येत् संयमनीं पुरीं॥२०२॥

जो मनुष्य स्वप्नमे वानरारूढ पश्चिमदिग् मे गमन करते हैं सो
ईव्यक्ति पञ्चमदिवसमे यमालय गमन करते हैं ॥२०२॥

अथ त्रिदिवसमृत्युलक्षणम् ॥

नरनासापुटयुगे दशाहानि निरन्तरं ॥ वायुश्चे
त्सहसाक्रान्तिस जीवेद्दिवसत्रयम् ॥२०३॥

जो मनुष्यसम्बन्धमे नासिका पुटद्वयद्वारा निरन्तर दश दिव
स वायु खरतर अर्थात् अतिवेगसे वहमान होयतो सो ईव्य
क्तिका त्रिदिनान्तरमे मृत्यु होती है ॥२०३॥

अथ द्विदिवसमृत्युलक्षणम् ॥

नासावर्त्मद्वयं हित्वा वायुरुष्णा मुखाद्वहेत् ॥
संशेद्दिनद्वयाद्‌र्व्वाक्‌जीवितं तस्य निश्चितम् ॥२०४

नासापथद्वय त्यागकर्के उष्णा युक्त वायु यदि मुख प्राप्त होके
वहमान होय तो द्वयदिवसके मध्यमे प्राणसंहार होता है ॥२०४

अथ सर्पादिदंशने मृत्युलक्षणम् ॥

सूर्य्ये सप्तमराशिस्थे जन्मसंस्थे निशाकरे ॥ दं
शस्तत्पूर्णकालेप्यकाले तस्य नाशिता: ॥२०५

जो व्यक्तिके जन्मराशिके सप्तमस्थानमे सूर्य्य स्थित करते हैं
एवं जन्मराशिमे चन्द्र रहते हैं सो ई पूर्णकालमे यदि विषवन्त
सकल दंशन करै तो तिनके सो ई अकालमे काल प्राप्त होता है २०५

इति कालज्ञानं समाप्तं

तत्रादौ वैद्यलक्षणम् ॥ ॥

आयुर्वेदकृताभ्यास: सर्वेषां प्रियदर्शन: ॥ आ
र्य्य:शीलगुणोपेत एष वैद्यो विधीयते ॥ १ ॥ ॥

सम्यक् आयुर्वेदशास्त्र अभ्यास कर्के निपुण एवं सर्व्वजनस
मीप प्रियदर्शनयुक्त और सम्यक् प्रकारसे श्रेष्ठ एवं शीलस्व
भाव एतादृश गुणविशिष्ट मनुष्योंका वैद्यसंज्ञा है ॥१॥

अन्यच्च ॥ गुरोरधीताखिलवैद्यविद्य: पीयूषपा
णि: कुशल: क्रियासु ॥ गतस्पृहो धैर्य्यधर: कृपा

लुःशुद्धोऽधिकारीभिषगीदृशःस्यात् ॥२॥
गुरु उपदेशद्वारा सम्पूर्ण वैद्यविद्या अभ्यास होय एवं अमृततुल्य पाणि युक्त और क्रियामे प्रवीण तृष्णा करके रहित एवं धैर्य्यवान रूपविशिष्ट तथा सदा शुचि एवं आयुर्वेदाधिकारी एतादृश दश गुण युक्त वैद्य प्रशंसित हैं ॥२॥

अथाखिलवैद्यविद्याकथनं ॥

सुश्रुतेशल्यंशालाक्यंकायचिकित्साभूतविद्याकौमार भृत्यमगदतंत्रंरसायनतंत्रंवाजीकरणतंत्रमिति ॥३॥
अनन्तर अखिल वैद्यविद्या कहते हैं यथा शल्य शालाक्य कायचिकित्सा भूतविद्या कौमार भृत्य अगद तंत्र रसायन तंत्र वाजीकरण तंत्र एही अष्टाङ्ग सुश्रुतकृत उक्त हुआ ॥३॥

अथास्यप्रत्यङ्गलक्षणसमासः ॥

अथशल्यम् ॥

तत्रशल्यंनामविविधतृणकाष्ठपाषाणपांशुलोह लोष्टास्थिवालनखपूया॥स्रावान्तर्गर्भशल्योद्धरणार्थंयंत्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानव्रणविनिश्चयार्थंच ॥४॥
अनन्तर पृथक् पृथक् अङ्ग लक्षण कहते हैं तत्र शल्य नाम नाना प्रकार तृण एवं काष्ठ पाषाण पांशु अर्थात् रज लोह लोष्ट अर्थात् ढेला अस्थि केश नख पूया स्राव अन्तर्गर्भ अर्थात् जिस व्रण से विकृत रक्त स्राव होता है तत्र अन्तर्गर्भ एवं शल्य अर्थात् वाण इत्के उद्धारणार्थ जो यंत्र अर्थात् एतत्कर्म्मनिर्वाहार्थ निर्म्मित पदार्थ और शस्त्र क्षार अग्निप्रणिधान एतन्निश्चयार्थ तथा व्रण विनिश्चयार्थ शल्य तंत्र उक्त हुआ ॥४॥

अथशालाक्यम्

शालाक्यंनामऊर्द्धजत्रुगतानांरोगाणांश्रवणनयन वदनघ्राणादिसंश्रितानांव्याधीनामुपशमनार्थं ॥५॥
अनन्तर शालाक्य तंत्र कहते हैं शालाक्य अर्थात् ऊर्द्धजत्रुगत रोग यथा श्रवण नयन मुख नासिका इत्यादि मे आश्रित जो रोग तस्य

प्रशमनार्थे शालाक्यनामकथितहुआ॥५॥

अथकायचिकित्सानाम॥ ॥कायचिकित्सानामसर्व्वाङ्ग संश्रितानांव्याधीनांज्वरातीसाररक्तपित्तशोषोन्मादापस्मारकुष्ठमेहादीनामुपशमनार्थम्॥६॥

सर्व्वाङ्गाश्रितव्याधियथाज्वरअतिसाररक्तपित्त वात्त उन्माद अपस्मारकुष्ठमेहादिरोगोंकोउपशमनार्थकायचिकित्साकथितहुआ॥६

अथभूतविद्या॥ भूतविद्यानामदेवासुरगन्धर्व्वयक्षरक्षःपितृपिशाचनागग्रहाद्युपसृष्टचेतसांशांतिकर्म्मवलिहरणादिग्रहोपशमनार्थम्॥७॥

देवता असुर गन्धर्व्व यक्षरक्ष पितृ पिशाच नाग ग्रह इत्यादि करके उपसृष्टचित्तवान् मनुष्योंकाशांतिकर्म्म और बलिदान ग्रहशान्ति इत्यादिके अर्थ भूत विद्या उक्त हुआ॥७॥

अथकौमारभृत्यम्॥ कौमारभृत्यंनामकुमारभरणधात्रीक्षीरदोषसंशोधनार्थंदुष्टस्तन्यग्रहसमुत्थानांचव्याधीनामुपशमनार्थम्॥८॥

कुमारोंके पालनपोषणार्थ एवं धात्री क्षीर संशोधनार्थ दुष्ट दुग्ध तथाग्रह एतज्जनितव्याधियोंके उपशमनार्थ कौमार भृत्य अर्थात् बाल चिकित्सा उक्त हुआ॥८॥

अथरसायनतंत्रम्॥

रसायनतंत्रंनामवयःस्थापनमायुर्मेधावलकरंरोगापहरणसमर्थञ्च॥९॥ ७॥ ॥

वयस्थापन तथा आयु धारणावती बुद्धि बल इत्यादिकावर्द्धक एवंरोग उपशमनमे समर्थ रसायनतंत्रकथितहुआ॥९॥

अथागदतंत्रम्॥ अगदतंत्रंनामसर्प्पकीटलूतावृश्चिकमूषिकादिदष्टविषव्यञ्जनार्थंविविधविषसंयोगविषोपहतोपशमनार्थम्॥१०॥

सर्प्प कीट अर्थात् कृमिविशेष लूता वृश्चिक मूष इत्यादिदंशन

से उत्पन्न विष एवं विविध प्रकार विष संयोगसे उपहत मनु
ष्योंके रोगको दूरिकरणार्थ अगद तंत्र उक्त हुआ ॥१०॥ ॥

अथवाजीकरणतंत्रं ॥ वाजीकरणतंत्रंनामअ
ल्पदुष्टविशुष्कक्षीणरेतसामाप्यायनप्रसादोप
चयजननिमित्तंप्रहर्षजननार्थञ्च ॥११॥ ॥

अल्प एवं दुष्ट तथा विशुष्क और क्षीण कामका बर्द्धन और प्र
सन्नता वृद्धि हेतुक जननका कारण तथा हर्ष जनन इत्यादि
के अर्थ वाजीकरण तंत्र उक्त हुआ ॥११॥

अथायुर्वेदाधिकारिणः॥

ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यानामन्यतममन्वयवशी
लशौर्यशौचाचारविनयशक्तिबलमेधाधृति
स्मृतिमतिप्रतिपत्तियुक्तंतनुजिह्वोष्ठदंताग्रमृजु
वक्त्राक्षिनासंप्रसन्नचित्तवाक्चेष्टंक्लेशसहञ्चभिष
क्शिष्यमुपनयेदतोविपरीतगुणंनोपनयेत् ॥१२॥

ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य यही यत्र अवयव मे कोई एक कोशीलशौ
र्य अर्थात् शौन्दर्य शौच अर्थात् पवित्र आचार विनय शक्ति बल
मेधा धृति अर्थात् धारणावती बुद्धि अस्मरण मति इत्यादि काजो
सिद्धि तद्युक्त और शरीर जिव्हा ओष्ट दंत कोमल वक्ता प्रशस्त ने
त्र नासिका चित्त वचन चेष्टा इत्यादि विशिष्ट क्लेशसहन शील ए
ही समस्त गुणयुक्त पुरुषको वैद्य आयुर्वेद पठनार्थ उपनयन क
रैं अतोविपरीतगुणमानकोनकरैं ॥१२॥

वेदेभ्यश्च समुत्पन्नस्तस्माद्वैद्योमपोदितः॥आ
युर्वेदोपनयनाद्वैद्योपिद्विजउच्यते ॥१३॥ ॥

वेदसे उत्पन्न अर्थ अध्ययन करनेसे वैद्य कथित हुआ और आयु
र्वेदके उपनयनसे द्विज नाम हुआ ॥१३॥

यस्तुकेवलशास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठितः॥
समुह्यसातुरम्प्राप्यप्राप्यभीरुरिवाहवम् ॥१४॥

जो वैद्य केवल शास्त्रज्ञ अर्थात् वैद्य शास्त्र का ज्ञाता है परंच क

र्म्ममे अपरिनिष्ठित अर्थात्‌हस्तक्रियामेअज्ञान है सो वैद्य यादृश कादरमनुष्य संग्राममे प्राप्त होके मोह प्राप्त होते हैं तादृश आतुर की चिकित्सा करनेमे मोहको प्राप्त होते हैं ॥१४॥

यस्तु कर्म्मसु निष्णातो धार्ष्ट्याच्छास्त्र वहिष्कृतः॥
ससत्सु पूजां नाप्नोति वधं चार्हति राजतः ॥१५॥ ॥

जो वैद्य कर्म्ममे निष्णात अर्थात्‌ केवल हस्तक्रिया ज्ञाता है परन्तु धृष्ट होके शास्त्राभ्यास नहीं करते सो ई वैद्य श्रेष्ठों के मध्यमे पूज्य मान नहीं होते और राजद्वारा वधयोग्य होते हैं ॥१५॥

एकशास्त्रमधीयानो न विद्याच्छास्त्र निश्चयम्॥
तस्माद्बहुश्रुतः शास्त्रं विजानीयाच्चिकित्सकः ॥१६॥

एकशास्त्र अध्ययन करनेसे शास्त्र निश्चय नहीं होता अतएव वहुशास्त्राभ्याससे चिकित्सक होते हैं ॥१६॥

धर्म्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यम्मूलमुत्तमम्॥
रोगस्तस्यापहंतारं श्रेयसो जीवितस्य च ॥१७॥

धर्म्म अर्थ काम मोक्ष एतत्सम्पूर्णका आरोग्य उत्तममूल है धर्मादि कल्याण और जीवितका हननकर्त्ता रोग है ॥१७॥

क्वचिदर्थः क्वचिद्धर्म्मः क्वचिन्मित्रं क्वचिद्यशः॥ कर्म्माभ्यासः क्वचिन्नित्यं चिकित्सा नास्ति निष्फला॥१८॥

कदाचित्‌ अर्थ कदाचित्‌ धर्म्म क्वचित्‌ मित्र क्वचित्‌ यश कदाचि न्नित्य कर्म्माभ्यास एही सर्व्व प्राप्ति होता है अतएव चिकित्सा निष्फल नहीं होती ॥१८॥

व्याधेस्तत्वपरिज्ञानं वेदनायाश्च निग्रहम्॥ एतद्वैद्यस्य वैद्यत्वं न वैद्यः प्रभुरायुषः ॥१९॥ ॥

उत्पन्न व्याधि एवं व्याधिका आदि कारण परिज्ञान एवं पीडाका निग्रह करना एही वैद्यका वैद्यत्व है परंतु आयुर्बलका स्वामी वैद्य नही होता॥ १९

यावत्कण्ठगतप्राणाः यावन्नास्ति निरिन्द्रियं॥
तावच्चिकित्सा कर्त्तव्या कालस्य कुटिला गतिः॥२०॥

यावत्काल पर्यन्त प्राण कण्ठगत रहे और यावत्पर्यन्त इन्द्री रहि

तनहोयतावत्कालपर्य्यन्तचिकित्साकरनाचाहिये अर्थात् कालकाकुटिलगतिहै ॥२०॥

चिकित्सितशरीरस्यनिष्कृतिन्नकरोतियः॥
सयत्करोतिसुकृतंतत्फलम्भिषगश्नुते॥२१॥

जोमनुष्यचिकित्सितशरीरकानिष्क्रयनहीं करते उन्केसुकृतकर्म्मकाफलवैद्यकोप्राप्तहोताहै ॥२१॥

भिषक्द्रव्याण्युपस्थातारोगीपादचतुष्टयम्॥
चिकित्सितस्यनिर्द्दिष्टंप्रत्येकंतच्चतुर्गुणम्॥२२॥

सद्वैद्यउत्तमद्रव्यपरिचारकधीमान्रोगी चिकित्सितके ए प्रत्येकचतुर्गुणनिर्द्दिष्टहैं ॥२२॥

श्रुतिपर्य्योवदातत्वंवहुशोदृष्टकर्म्मता॥दा
क्ष्यंशौचमितिज्ञेयंवैद्येगुणचतुष्टयम्॥२३॥

रोगकालक्षणऔरऔषधीकापरिणामचिकित्सामेवहुदर्शीशौचविशिष्ट इत्यादिचतुर्गुणयुक्तवैद्यहोतेहैं ॥२३॥

दृष्टकर्म्माचशास्त्रज्ञःसवैद्यःसिद्धिभाजनः॥एका
ङ्गहीनोनश्लाघ्यःपक्षहीनइवद्विजः॥ शास्त्रंगुरु
मुखोद्गीर्णमादायोपास्यचाऽसकृत्॥यःकर्म्मकु
रुतेवैद्यःसवैद्योऽन्येतुतस्कराः॥२४॥ २५॥ ॥

शास्त्रज्ञएवंवहुदर्शीजोवैद्यसोईसिद्धवैद्यपरन्तुएतदेकवर्जितहोनेसेश्लाघ्यविहीनयादृशपक्षहीनपक्षी तादृशहोताहै गुरुकेमुखारविंदसेउद्गीर्ण अर्थात् कथितशास्त्रकाग्रहणएवंवारम्वारउपाशनाद्वाराजोकर्म्मकर्त्तासोई वैद्यहे एतद्भिन्नजोकर्म्मकर्त्तासोतस्करहैं ॥२४॥२५॥

औषधंमूढवैद्यानांत्यजंतिज्वरपीडिताः॥
परसंसर्गसंसक्तंकलत्रमिवसाधवः॥२६॥

ज्वरपीडितमनुष्यकोमूढअर्थात् मूर्खवैद्यकाऔषधपरित्यागकरनाचाहिये यादृशपरपुरुषमेआसक्तस्त्रीकोसाधुजनत्यागकरतेहैं २६

आयुर्वेदंचिकित्साञ्चज्योतिषंधर्म्मनिर्णयम्॥

विनाशास्त्रेण यो ब्रूयात्तमाहुर्ब्रह्मघातकम् ॥ २७ ॥
आयुर्वेद और चिकित्साशास्त्र एवं ज्योतिष तथा धर्म्मशास्त्र ए तत्सकलशास्त्र के विना जो आयुर्वेलादिज्ञानक हैं उन्को ब्रह्मघाती कहना चाहिये ॥ २७ ॥

अध्यायनोऽपि शास्त्राणि तंत्रायुक्तो विचक्षणः ॥
नाधिगच्छति सर्व्वार्थानर्थाभाग्यक्षयेयथा ॥ २८
चिकित्साशास्त्र अध्ययन करके तंत्रशास्त्र अपठनशील वैद्य को चिकित्सा सर्वार्थप्राप्त नहीं होता यादृश भाग्यहीन पुरुष को उपार्जित अर्थ नहीं लब्ध होता ॥ २६ ॥

कुचैलः कर्क्कशस्तब्धः कुग्रामः स्वयमागतः ॥ पं
चवैद्यान पूज्यंते धन्वन्तरिसमा यदि ॥ २९ ॥ ॥
मलिन वस्त्र धारणकर्त्ता अतिशय क्रोधी बुद्धिरहित नीचग्राम निवासी विना आवाहन स्वयमागामी एही पञ्चगुणयुक्त वैद्य कदाचिद्धन्वन्तरि सदृश होय तथापि पूज्यमान नही होता ॥ २९ ॥

उत्सृजत्यात्मनात्मानन्न वैद्यं परिशंकते ॥ तस्मा
त्पुत्रवदेनञ्चपालयेदातुरं भिषक् ॥ ३० ॥ ॥
रोग शरीर संहारकर्त्ता तत्र औषध द्वारा निवारण होने से रोगी वैद्य को शरीर समर्पण करते हैं इस प्रकार से चिकित्सक रोगी का पिता सदृश होता है अतएव वैद्य रोगी को पुत्र सदृश पालन करै ॥ ३०

अथप्रायश्चित्तहीने व्याधिभोग कथनम् ॥
प्रायश्चित्तविहीनानाम्महापातकिनामपि ॥ नरका
न्ते भवेज्जन्म चिन्हांकितशरीरिणाम् ॥ ३१ ॥ प्रतिज
न्मभवेत्तेषां चिन्हंतत्पापसूचितम् ॥ प्रायश्चित्ते कृते
याति पश्चात्तापवतांपुनः ॥ ३२ ॥ महापातकजंचिन्हं
जायते सप्तजन्मनि ॥ उपपापोद्भवं पञ्चत्रीणि पापस
मुद्भवम् ॥ ३३ ॥ दुष्कर्मजानृणांरोगा यांतिचोपक्रमैः शमं ॥
अनन्तर प्रायश्चित्त हीन व्याधिभोग कहते हैं प्रायश्चित्त करके हीन महापातकी जीवों का नरकवास होता है पश्चात् नरकान्ते चिन्हविशि

ष्ट जन्म प्राप्त होके प्रतिजन्ममे सोई पापका सूचक चिन्ह होता है प्रा
यश्चित्त करण द्वारा सो पाप चिन्ह सप्त जन्म पर्य्यन्त होता है उपपा
पज नित पञ्च जन्म एवं पापजनित चिन्ह त्रिजन्म पर्य्यन्त मनु
ष्योंका दुष्कर्म्मज रोग अनुष्ठान द्वारा शांत होता है ॥३१।३२।३३।३४

अथ महापातकरोगनिर्णयः

कुष्ठञ्च राजयक्ष्मा च प्रमेहो ग्रहणी तथा ॥ मूत्र
कृच्छ्राश्मरी कासाः अतीसार भगंदरौ ॥ ३५॥
दुष्टव्रणं गण्डमाला पक्षाघातोऽक्षिनाशनम् ॥
इत्येवमादयो रोगा महापापोद्भवास्मृताः ॥ ३६॥

कुष्ठ राजयक्ष्मा प्रमेह संग्रहणी कृच्छ्र मूत्र पथरी कास श्वास भगन्दर
अतिसार दुष्टव्रण गण्डमाला पक्षाघात अंध इत्यादि रोग महापातक
जनित हैं।३५।३६

अथोपपातकरोगनिर्णयः ॥

जलोदरीयकृत्प्लीहा शूलरोग व्रणानि च ॥
श्वासाजीर्णज्वरच्छर्दी भ्रममोह गलग्रहाः ॥
रक्तार्ब्बुद विसर्पाद्या उपपापोद्भवा गदाः ॥ ३७॥

अनन्तर उपपापोद्भव रोग कहते हैं जलोदरी यकृत्प्लीहा शूलरोग व्र
ण श्वास जीर्ण ज्वर वमन रोग भ्रम मोह गलग्रह रक्तार्ब्बुद विसर्प्प
इत्यादि रोग उपपापजनित हैं ॥ ३७॥

अथ सामान्यपापज रोगनिर्णयः ॥

दंतापतालकश्वित्रवपुकंपविचर्च्चिका ॥ व
ल्मीकपुण्डरीकाद्या रोगा पापसमुद्भवाः ॥ ३८॥

दंतापतालक अर्थात् दंतरुज चित्र वपुकंप विचर्च्चिका वल्मीक
पुण्डरीक इत्यादि रोग सामान्य पापजनित हैं ॥ ३८॥

अथातिपापरोगनिर्णयः ॥

अथार्शाद्या नृणां रोगा अतिपापोद्भवंति हि ॥ ३९॥

अनन्तर अतिपापोद्भव रोग कहते हैं अर्शादि रोग अतिपापज
नित हैं सो जन्मजन्मान्तर भोग होता है विना प्रायश्चित्त मनुष्य
पापसे मुक्त नहीं होते ॥ ३९॥ ॥ इति कालज्ञानं समाप्तम् ॥